# जैन स्तवन

## स्तवनकार : उदय शाह


**उदय शाह**

**115/A, धर्मिन नगर,**

**कबीलपोर,**

**नवसारी - 396424 (गुजरात)।**
**(M) +91-9428882632**


**Website**
https://sites.google.com/site/udayshahghazal/

**Youtube Link**
https://www.youtube.com/user/udaysshah10/videos

# : स्तवन :

**(स्तवनकार : उदय शाह)**

**फूल खिला दो तुम गुलशन में;**
**प्यार जगा दो सब के मन में।**

**तेरी रहमत से हे त्राता;**
**गुल खिल जाएं उजड़े बन में।**

**औरों के ऐब को गिनने से पहले;**
**ख़ुद को देखुं मन दरपन में।**

**हर पल तेरा स्मरण करूं मैं;**
**लीन रहुं मैं तेरे स्तवन में।**

# : स्तवन :

**(स्तवनकार : उदय शाह)**

दीन दुखी का तू है सहारा;
तूने सब को पार लगाया।

चांद भी तू सूरज भी तू है;
तू ही सांज है तू ही सवेरा।

मेरा यहां पे कुछ भी नहीं है;
दिया हुआ है सबकुछ तेरा।

सब कुछ रह जाएगा यहां पे;
नाम तेरा ही साथ आएगा।

सो ही रहा था मैं ग़फ़लत में;
नींद से मुझको तूने जगाया।

एक ही आरज़ू दिल में मेरे;
पाऊं इक बार दरसन तेरा।

# : स्तवन :

**(स्तवनकार : उदय शाह)**

**जबसे जिनशासन है मिला;**
**तबसे दिल का फूल खिला।**

**दुश्मन से भी प्यार किया;**
**नाहीं कोई शिकवा गिला।**

**कोई पत्थर फेंके तो;**
**उसको दें हम गुल का सिला।**

**प्रभुको ढूंढा कहां-कहां;**
**आख़िर सब के दिल में मिला।**

# : स्तवन :

**(स्तवनकार : उदय शाह)**

**खोया-खोया रहता हूं; जिनेश्वर को भजता हूं;**
**मस्त-मगन मैं रहता हूं; जिनेश्वर को भजता हूं।**

**दुनिया से हो करके दूर; भक्ति की मस्ती में चूर;**
**उसकी राह पे चलता हूं; जिनेश्वर को भजता हूं।**

**दिन में मुझको चैन कहां; रातों में भी नींद कहां;**
**जागा-जागा रहता हूं; जिनेश्वर को भजता हूं।**

**देखा मैंने यहां-वहां; उसको अब मैं ढूंढूं कहां;**
**गली-गली में फिरता हूं; जिनेश्वर को भजता हूं।**

# : स्तवन :

**(स्तवनकार : उदय शाह)**

**आया हूं तेरे दर पे दादा;**
**दिल में करुणा भर दे दादा ।**

**काम क्रोध लालच का दरिंदा;**
**मेरे मन से हर दे दादा।**

**नफ़रत मेरे दिल से मिटा कर;**
**दिल को प्यार से भर दे दादा।**

**दुख से भरा है जीवन मेरा;**
**ख़ुशियां थोड़ी भर दे दादा।**

**बीच भंवर में भटक रहा हूं;**
**नाव को पार तू कर दे दादा।**

# : स्तवन :

**(स्तवनकार : उदय शाह)**

**दादा तेरा बड़ा है नाम;**
**मेरा भी तू कर दे काम।**

**बच निकले हैं तूफ़ां से;**
**ले करके हम तेरा नाम।**

**दादा मेरे तन-मन में;**
**गूंजे सदा ही तेरा नाम।**

**दादा तेरी भक्ति में ही;**
**मगन रहूं मैं सुब्ह-ओ-शाम।**

# : स्तवन :

**(स्तवनकार : उदय शाह)**

**जिनशासन से नाता जोड़ा;**
**झूटे जग से रिश्ता तोड़ा।**

**पापों के अंधियारे पथ से;**
**तूने मेरा जीवन मोड़ा।**

**दुख की तो फ़रियाद नहीं है;**
**लेकिन भर दो सुख भी थोड़ा।**

**प्रेम-धर्म का पंथ बता कर;**
**तूने सब के दिल को जोड़ा।**

# : स्तवन :

**(स्तवनकार : उदय शाह)**

**जीरावला पारसनाथ दादा;**
**मुझको है बस तेरी आशा।**

**चैन कहीं मिलता ही नहीं है;**
**दर-दर भटका हूं मैं प्यासा।**

**अपने कर्मों पर शरमा कर;**
**थक कर तेरे दर पे आया।**

**चाहा जो भी कुछ जीवन में;**
**आ कर तेरे दर पे पाया।**

# : स्तवन :

**(स्तवनकार : उदय शाह)**

दादा तेरी मूरत पर मैं वारी-वारी जाऊं;
तेरी किरपा रहे हमेशा तेरा ही गुण गाऊं।

ध्यान में तेरे दुनिया भूलूं ख़ुद को भी भुल जाऊं;
इस सृष्टि के कण-कण में बस तेरा दरसन पाऊं।

दूर करे मेरे सारे दुख बिगड़े काम बनाएं;
तेरी रहमत को दादा मैं दिल से भूल न पाऊं।

सुख और दुख दोनों को दादा कर्मों का फल समझूं;
सत्य-अहिंसा को अपना कर दुख में हिम्मत पाऊं।

जो भी चाहे जैसे चाहे शत्रुंजय वो आएं;
अपने घर से शत्रुंजय तक पैदल चलके आऊं।

# : स्तवन :

**(स्तवनकार : उदय शाह)**

**आदिनाथ आदिनाथ जय आदिनाथ;**
**प्यार से बोलो जय आदिनाथ।**

**जीवदया का कर्म महान;**
**कहते सब को जय आदिनाथ।**

**सत्य-अहिंसा का पैग़ाम;**
**देते सब को जय आदिनाथ।**

**सब के दिल में है भगवान;**
**दिल में ही ढूंढो जय आदिनाथ।**

**कोई कर दे जो अपमान;**
**प्यार से कह दो जय आदिनाथ।**

# : स्तवन :

**(स्तवनकार : उदय शाह)**

**आदिनाथ आदिनाथ जय आदिनाथ।**

**जीवन नैया बीच तूफ़ान;**
**पार लगाओ हे आदिनाथ।**

**हम सब हैं तेरी संतान;**
**चरनों में रख लो हे आदिनाथ।**

**सुख हो या दुख धर लो ध्यान;**
**जय बोलो जय-जय आदिनाथ।**